नदीका जल जिस प्रकार समुद्रमें जानेसे समुद्रजलसे अभिन्न होता है, उसी प्रकार मनुष्यकी आत्मा ध्यानके परिणाममें तद्भाव प्राप्त करके परमात्मासे अभिन्न हो जाती हैं।

(१) **समाधि**–जिस प्रकार लययोगकी समाधिको महालय और हठयोगकी समाधिको महाबोध कहते हैं, उसी प्रकार मन्त्रयोगकी समाधिको महाभाव कहते हैं। जबतक त्रिपुटी रहती है तबतक ध्यानाधिकार रहता है, त्रिपुटीके लय हो जानेसे महाभावका उदय होता है। मन्त्रसिद्धिके साथ ही साथ देवतामें मनका लय होकर त्रिपुटी नाश होने पर योगीको समाधिकी प्राप्ति होती है। प्रथम मन, मन्त्र और देवताका स्वतन्त्र बोध रहता है; परन्तु ये तीनों बोध एक दूसरेमें लय होते हुए ध्याता ध्यान ध्येयरूपी त्रिपुटी लय हो जाती है। इसी अवस्थामें आनन्दाश्रु और रोमाञ्च आदि लक्षणोंका विकाश होता है। क्रमशः मन लय होकर समाधिका उदय होता है। समाधि प्राप्ति द्वारा साधक कृतकृत्य हो जाता है। महाभाव प्राप्ति ही मन्त्रयोगका चरम लक्ष्य है।

## श्रीधर्म्मकल्पद्रुमका तृतीय खण्ड परिपूर्ण।

***